## अभाव का आलोक

आ तू  
याद बन  
मेरे बिखरे बालों में  
अँगुलियाँ मत फेर  
लाल पीले कनेर  
और झाड़ियों के बेर  
—भी—  
कभी  
मेरी एकान्तिकता के भागीदार बने  
अलम है।  
दूर का अशोक  
कलम की गतिशील नोक  
पास रहे  
अभाव का आलोक  
—क्या कम है।

## नई ज्योति का गीत

श्लथ जन की चिर प्यास हरो हे !
हर मन म उल्लास भरो हे !

निर्माणो के देवालय मे
यौवनमय नव ज्योति जगा दो !
सदिया से धरती की दुल्हन
विधवा है, फिर माँग रचा दो !

हँस हँस के दुख शोक हरो हे !
दीपक बन आलोक भरो हे !

पीडाओ की अमा निशा है,
पग पग साहस दीप जले फिर !
पतन तपन की प्रखर लहर मे
सपनो को दृढ नाव मिले फिर !

प्रलय निशा को भोर करो हे !
दग्ध दिशा श्रम रोर भरो हे !

चरण बढ़ा दो और बढ चलो
जीवन मे सग्राम अमर है !
दीन नियति की यति को गति दो,
स्वेद रक्त का धाम अमर है !

पूत राष्ट्र की चुभन हरो हे !
मग मग म सत दीप धरो हे !

## शत शत स्वागत पुन्य दिवस हे !

स्वग चरण से तोड तिमिर हृद मण्डल
प्रखर प्रभा के अमर पुन अय मगल
द्रोह वाहिनी शक्ति हरो उच्छृखल !
भ मानस के प्राण कलश हे !

भाव-हस के मुक्त परो पर शोभन
बैठ भारती उर मे उतरो मोहन
आलोकित मग, सजनमयी हो शोधन,
जीवन क चैतय निमिष हे !

लोक भूमि पर आजादी की गीता
मुखरित हर अधरो स हो नित्य पुनीता
वाणी शिव सुदर सत्य प्रणीत प्रसूता।
उतरो भ पर नेह विवश हे !

# गणराज्य से

ओ शिवमय गणराज्य तुम्हारी जय हो!

लोकभारती के मन्दिर मे
बजती रजत विहग घटिया!
कम-सूय, अभिनव प्रकाश से
आलोकित जन भाव घाटियाँ!

भव, आँगन मे पचशील के
गौरव मय पौधे के नीचे,
स्नेह हास की शत नहरो स
जन मन का कन कन सीचे।
लोक राज्य मे कही न भय सशय हो।

जीवन के मधुरिल मानस म
विश्वासा क कमन खिले फिर!
राग-द्वेष से रहित हृदय को
सबल के कर हम मिले फिर!
निर्माणा के महा ज्वार म
तन्द्रिल लाक चेतना जाग!
उत्साहो की अरुण उषा मे
स्वप्निल स्वग रचाना त्याग।
लोकादय की निभय सदा विजय हो!

नयना मे पथ भावी का रथ
जाग्रति घोष सुनाता, आये।
शक्ति, ज्ञान, साहस विवक की
सत्य-कतुएँ फिर फहरावे।

अंध अमा का चीर चीरता
फिर से प्रभा लोक आ उतरे ।
बापू, ठाकुर और विनोबा के
सपने सच्चे बन बिखरे
लोक भूमि से दूर विनाश, विषय हो ।

# दीपोत्सव की आग

मानव की मानस कुटिया मे, नयनो की सूनी बगिया म
सपनो की रोगी दुनिया म, कितना घुप्प अधेरा साथी !
दीपा शिखाआ के उत्सव का हप मुझे नक्ली लगता है

मैंने बोया स्वेद, फसल काँटो की पाई
तितलीपाखी देह समपण मे झुलमाई
कतव्या के लाक्षागृह मे हँसत हँसते
विमल जवानी तपते जलते राख बनाई
आँसू की जलधार चढा कर, पीडा का चदन लेपन कर
चीत्का के पवि शख बजा कर पाया दद घनेरा साथी !
दीपमालिका के बन ठन का रग मुझे जगली लगता है

नीति धम ने मेरे पथ म विपधर फेंके
बिजुरी, उल्का, शलभ ज्वाल स मैंन देखे
लेकर मन उद्विग्न आग को पान किया है
और किए हैं पार समुन्दर गरल-अनय के
प्राणो की बाती कर जाला, सासो का नहा जल ढाला
किरन न फूटी, हटा न जाला पूजी एक लुटेरा साथी !
लक्ष्मी स्वागत हित गूजे वह राग मुझे डफली लगता है

कब होगा उजियारा, सूरज कब चमकेगा ?
श्रमजीवी इन्सान देश का मुकुट बनेगा
आओ मिलकर बन जाएँ हम सडक साथियो
जिस पर हो आरुढ क्रान्ति का रथ गुजरेगा
मानव के उत्सग-त्याग मे, प्रखर पसीने के पराग मे
शक्ति वफ मे नही, आग म, ज्योतो सुख सबेरा, साथी
बिन बदले यह जगत मुझे तो मरी हुई मछली लगता है

## जागता चल देश मेरे

*साधना का दीप लेकर आंधियो मे*
युग युगो तक जागता चल देश मेरे।

जनमते ही आह तूने फूट विघटन द्वन्द्व देखा
क्षीण जिससे हो न पायी कर्म की पर भाग्य रेखा।
और फिर कठिनाइयो का मेघ आया घन घहराता।
नेह की दुनिया वही है रह गई बस दग्ध सिकता!

रश्मियो से प्रेम की तू सष्टियाँ कर
छल तिमिर को चीर धीर दिनेश मेरे।

*सजग हो कर फूक दे, अब पचशीली शख कोमल*
युद्ध की हुँकार बबर हो रहे फिर आज धूमिल।
एशिया की वादिया मे गूजती मधु मुक्तियाँ हैं
शाति सह अस्तित्व मे जग ढूढता सुख-युक्तियाँ हैं

चेतना की नाव लेकर लहरिया मे
तैरता चल वीर भरत निवश मरे।

## गीत

हाथ म मशाल ले जोश का उबाल ले
तिमिर के कपाल को फाडते चलो।

और सिफ तू नही, साथ मे सितारे हैं
पवन मे पले मदिर जीत के नगारे हैं।
दद सेंकती हुई वृक्ष की कतारें हैं
सपना मे सिली नयी शबनमी बहारें हैं।

प्रीत की पुकार पर गीत के खुमार पर
दद की मजार को तोडते चलो।

जिन्दगी तो राख मे आग का उफान है
पावसी घटाओ मे बाढ की थकान है
जिधर आदमी बढा, कढा नया विहान है
मनचली निगाह म हर घडी जवान है।

मोह के विकास को, भौंह के तराश को
प्रगति के हुलाश मे मरोडते चलो

## पुकार

मैं न धरा को आसू ढरत देख सकूगा
स्वस्थ भुजा से हल तुम हाका बैल मुझे दो।

अब न ज्वार को हथकडिया मे बाध सकोगे
अब न सत्य दीवार तनिक भी लाँघ सकोगे,
अब न गाव के पनघट विष का कलश हँसेगा
अब न कृषक की स्वप्न साधना बाक सकोगे।

अब न उम्र को विधवा होते देख सकूगा
फसलो म पानी तुम मोडो चरस मुझे दो।

अब न रक्त का सौदा या नीलामी होगी
अब न तिजोरी तिल गेहूँ की रानी होगी,
अब न अकाली छाया भू पर कदम धरेगी
साम तो का चौपड अब न जवानी होगी

मैं न खेत को नगे होत देख सकूगा
हर गलियारे छाँह उगा दो, धूप मुझे दो।

# मै न धर्म का दास हूँ

मैं न धर्म का, परम्परा का दास हूँ
कर्मशील मैं अपना खुद इतिहास हूँ।
जो नई भोर का स्वप्न रचाए लोचन में
नित कड़ी धूप में बैठ तोडती है गिट्टी।
जो बाँध, बाध कर मस्त नदी की छाती पर
नव नहर बनाने हेतु खोदती है मिट्टी।
जो छाछ बिलोती और थेपती है छान
जा देती मधुरिम अन्न जलाकर मन भट्टी।
उन्ही देवियो की आहत मैं श्वास हूँ
श्रम के गिरि का गौरवमय कैलास हूँ।
जो पीत तितलिया पकड़ झूमते बागो मे
जो सरिता तट पर रेत निकेत बनाते हैं
जो पावस रितु के बहुत गदले पानी मे
खिल नई लगन से कागज नाव चलाते है
जो युवक पिता के सग जागते खेता म
हठधर्मी कर हल और चरस हँकाते है
उन्ही बालको की मैं कोमल आस हूँ।
नव भविष्य का रूपक हूँ, अनुप्रास हूँ
जो आकाशो मे झरी चिलम का धुआँ उडा
जो थकी उमर की विगत बात बतियाते हैं
जो निर्मल निर्झर श्वेत कपासी केशो से
पगडिया हटा ठाकुर द्वारे झुक जाते है
जो जर्जर तन पर भार उठा अभिशापो का
दृढ सघर्षों की चक्की मे पिस जाते हैं।
उन्ही वृद्ध मनुजो का मैं विश्वास हूँ
मर मर कर जो जिए वही मैं लाश हूँ।

## प्रजातत्र की वर्षगाठ पर

प्रजातत्र की वष गाठ पर वल्य जलान वालो
तीस जनवरी राजघाट पर अश्र बहान वालो
कभी मूख स बातें भी की होती ?

जनमन की चेतन सीता को
बहकाया क्या दिखा स्वण मग
आदर्शों के सरल शलभ को
दहकाया क्या दिखा दीप दग ?
प्रजातन्त्र के पुण्य दिवस पर ध्वजा उडाने वालो।
राजघाट पर झूठी कलिया फूल चढान वालों।
कभी रक्त की आहुति भी दी होती ?

जाग उठा है अबकि आदमी
छल की नित्य पराजय होगी।
पूव अरुण है नई उषा स
सच की जीत शीघ्र ही होगी।
प्रजातन्त्र के पुण्य दिवस पर गैल सजाने वाला
पुण्य तिथी पर छल स भारी शीश झुकाने वाला
कभी राष्ट्र की पूजन भी की होती ?

## विकास का एक निवेदन

अब न रोके से रुकूंगा अग्नि ध्वज हूँ
झूठ को मैं ध्वस्त करके ही रहूँगा
मत मुझे दपण दिखाओ बाल रवि हूँ
रात को मैं अस्त करके ही रहूँगा
पथ मे बाधो न पग को, यन्त्र रथ हूँ
लक्ष्य के सौ कोस चलकर ही रहूँगा

द्वप ईर्ष्या से भरी आलोचना से
आत्म बल का अश्व क्या गतिहीन होगा
औ प्रशसा के स्वनिर्मित काव्य-रव से
चेतना का बल क्या मति हीन होगा
जब हँसेगी हर अधर सतोप किरनें
देव दशन सा मुझे तन हृप होगा

यत्न मेरा यह रहेगा प्राण प्रण से
खेत की राधा न अपने अश्रु बोए
बालिया खुलकर हँसे निशिदिन हवा म
गाँव की चौपाल सुख की बाट जोए
आँख मे थिरके सुहाने स्वप्न नूतन
दुर्दिनो का भार ना कटि पीठ ढोए

मैं रहूँ हरदम नये युग का चितेरा
पीठ मत ठोको, मगर कुछ प्यार दो
बाढ मे भूकम्प मे, जल प्लावनो म
नित बढू मैं धडकनो का हार दो
मैं सँवारूँ राष्ट्र को शुभ स्वग मा
एक यह विश्वास दो, आधार दो

# ज्योति का उत्सव मनाना व्यर्थ है

जब तनक है शेप जग म भूख का —
जड अमावस सा वनयमय तम सघन
ज्योति का उत्सव मनाना व्यथ है।

यू कि सदियो स मनाते दीप दिन
किन्तु तन के साप को डमना कठिन
एव नकली रावणी गढ जीत कर
बन रहे हम खुद निशाचर दिन ब दिन।

शेप है जब तक धरा पर जजरित
बिल बिलाते कीट दल स दीन जन
स्वण प्रभु की अचना सब व्यथ है।

निधनो की रीढ पर मदिर बना,
लक्ष्मी के चित्र को झुक पूजना
ध्यान पूजा तप-तपस्या साधना
व्यथ है जब तक दलित जन अनमना।

जबकि सीमा पर खडा दुश्मन दनुज
लपलपाता विप भरी निज जीभ को
दीप द्वारे हर सँजोना व्यथ है।

हो सके तो पास ला दो भू-गगन
चीर फाडो धन विपमता का वसन
स्वण चादी, रक्त भेटो राष्ट्र को
युद्ध के हित बाँध लो सिर पे कफन।

मौत के घाटो उतारा भ्रष्ट जन
सत्य के बढ कर पखारा पवि चरन
ज्योति का उत्सव नही फिर व्यथ है।

## कौन शत्रु

शत्रु केवल सरहदो के पार ही जीवित नही हैं,
भूख, बेकारी, गरीबी शत्रु ही थे, शत्रु ही हैं।

जब वधू के वस्त्र औ कर चूडियो से
सब भक्षी कर्ज भी चुकता नही है,
जब शिशिर की रात, आसू-औषधी से
पुत्र का जड-ज्वर कभी थमता नही है,
दीर्घ-वय की कामना से, जब भजन से,
रुग्ण मा का घाव भी पुरता नही है
बोल री धरती ! निठुरतम आसमा का
बूद इक आसू कही ढरता नही है।
युद्ध केवल सरहदो के पार ही सभव नही है,
भूख से लडना सदा से युद्ध ही था, युद्ध ही है।

आदतो को अब बदलना ही पडेगा—
'सेफ' मे बैठी कि लक्ष्मी ! आज सुन लो।
आग मे चलता श्रमिक अथवा कि धन-पति,
इस सदी की माग ! सोचो और चुन लो।
अब न आयेगा जमाना लूटने का,
भूमि पतियो ! मत सगुन लो मत सगुन लो।
फूटने को है सुबह की वरद किरने
पापिनी मावस ! कि अपना शीश धुन लो।
रक्त-अर्पण ही नही है राष्ट्र का पवि पुण्य पूजन,
स्वेद का अर्पण सदा से भक्तिमय है, भक्तियुत है।

स्वर्ग से अनुपम बनाना है मरुस्थल
औ, भिलाई से नए तीरथ सिरजना
भवन महलो को परसना कुटी पग है,

धूलि कण को फिर हिमालय पर पहुचना।
आदमी का धर्म है शाश्वत मनुजता,
मात भू हित जूझ मरना श्रेष्ठ मरना।
एशिया के मुकुट भारत के जनो हे !
साम जब तक ! डगर पर है मुक्त चलना।
शत्रु को रण म कुचलना ध्येय अन्तिम
देश का खुशहाल रखना लक्ष्य ही है।

## दीपोत्सव

दूर तक अविराम गहरा है अँधेरा
सत्य को छल कालिमा ने आन घेरा है
ज्योति के घर पर गिरा कर बम विषैला
कर लिया है कैद पूजी ने उजेरा है
बेवजह हर ठौर पर नवदीप के सपन
हाय ! खुद की लाश कधो पर उठाते हैं
और शहजादे तिमिर के बैठ तूफा रथ
इस खुशी मे झूम दीवाली मनाते हैं
यत्न के पौधे, सुजाता साहसी कोपल-
रक्त की आशिक फिजाएँ चाट जाती हैं
शोषणी मदिरा पिए सैलाब का नतन—
चादनी को ये अदाए रास आती हैं
क्या अजब है खेल ! जो बीमार घायल है
राह चलती भीड ठोकर कस, लगाती है
स्वाथ की लका परम द्युतिमान रखने हित
आदमी को आदमी की मौत भाती है
झूठ-द्वारे माज बतन पाप के झूठे
षोडशी ईमान की बेटी, बिलखती है
होटलो भ्रष्टता का, कितु कथाए—
चाय मित्रो सग 'चा चा चा' कि करती है
घोषणाएँ प्राथनाएँ, मसविदा, भाषण—
पत्र की बिक्री बढाने मे सहायक भर
गिर रही क्रयशक्ति के सम्मुख अभागा नर
बन गया चित्ताड के दढ दुग का पत्थर
मुटिठयो म स्वप्न, आँखो म अमित जल भर
मैं अकेला, क्यो मनाऊँ आज दीपोत्सव ?
आज जब अधिकाश की हस्ती नही इतनी—
झोपडी म दीप का जो हो सके सदभव

# भूमिका

अब अगर विद्रोह की ज्वाला कहीं फूटे
अब कहीं जो सूर्य की आभा तिमिर लूटे
आसमा के देव ! भू के रहबरो ! सुन लो
भूख म उत्पीडितो को दोष मत देना
भूमिका जनक्रांति की तुमने स्वय रच ली

फूल अधरो से कि किसने अरुणिमा हर ली ?
छीन कर किसने बहारें सेफ मे धर ली ?
क्यो बुढापा खीच रिक्शा ढो रहा दुखडा ?
गृह वधू का गात क्यो है नग्न बिन कपडा ?
रोग महगाई, गरीबी, भूख से जजर—
हड्डियो का पुज ही क्या राष्ट्र का सहचर ?

अब अगर जो हडियो म ज्वार उफनाया
अब ममूचे रक्त मे भकम्प गर आया
इस जगत के ईश ! ऊपर के खुदा सुन ले
जुल्म की तलवार का मत आसरा लेना
भूमिका जनक्रान्ति की तुमने स्वय रच ली।

## भारतीय जनता के नाम हिन्दी की पाती

भारत की जन-शक्ति ! विश्व के शान्ति-दीप की बाती ।
प्रथम नमन ले मेरा, फिर तू सुन यह भीगी पाती ।

वैसे तो मैं नहीं चाहती पाती तुम्हें पठाऊँ
इस संकट की घड़ी तुम्हारा हृदय कहीं भटकाऊँ ।
किन्तु अभी संसद ने मुझको किया अनत प्रवासी ।
सखी नहीं रानी अँगरेजी, मैं हूँगी अब दासी ।
इसलिए साचा तुमको मैं अपना कष्ट बताऊँ ।
तप्त स्वर्ण से खरे सत्य को कैसे मैं झुठलाऊँ ?

मेरा जन्म हुआ पीड़ा-घर, पाला मुझे क्षमा ने,
आसू आँगन बचपन बीता फाका सह अनजाने ।
फूटा यौवन अंग कि काले साँपो ने धमकाया,
अँगरेजी का प्रेत कि मुझको जबरन वरने आया ।
भरी सभा मे उसने मेरा हाथ पकड़ घिसटा है,
आत्म-ग्लानि से गात जला है, भाग्य हुआ उल्टा है ।

भारतेन्दु, महावीर द्विवेदी औ, प्रसाद जय शंकर
इन लोगो ने मुझे सँभाला गिरी-पड़ी जब भू पर ।
टंडन, गांधी, गोविन्द की मैं कितनी आभारी ।
जिनने अपना कंधा देकर मेरी सजी सवारी
एन्योनी, अन्नादुराई ने भीषण घात किया है,
तुम न सुनोगे करुण-कथा तो मेरा कौन रहा है ?

दो प्रतिशत जनता की भाषा सब पर राज करेगी,
जहर भरे इस कोलाहल मे संस्कृति कहाँ बचेगी ?

## क्रांति अमर है

सपनों के शत पंख तोड़कर उड़ने वाली
आजादी के वक्ष पाश में मेरा घर है

परांधीनता के कुंडल मे छिन्न पात सा
एक दिवस विष फूत्कारो से मैं था शोषित
जुल्म प्रहारो के निमम तीखे डंकों से
किया जा रहा मेरे प्राणों का दाहन नित

उसी दिवस अनुभूति जगी थी यह
मन की अमा वेदना घू होती अक्षर है

क्रांति कुमारी के पायल की स्निग्ध हास मे
यौवन के शत भानु उगो, आशा अरुणाई
सड़ा हुआ था सत्य युगों के कुंठन मे दब
दावा-सी चैतन्य हुआ फिर ली अंगड़ाई

और मरण के दशनों में प्रणय लाश भी
गरजी भीषण वधन द्वंद्वी समर अमर है

प्रज्ञाओं के महाकाश मे आजादी की
शुभ्र पताका लहरी भुज दडो मे पलपल
विद्युत गति से अधिकारों की ज्योति जली चिर
सघर्षों में बढ़ा सजन जन सपूजन बल।

निठुर समय की धूलि रौंदता चला कारवां
विध्वंसों के वसन चीर दो क्षर पतझर है

मैं मानव हूँ निखिल विश्व की महत् शक्ति हूँ
बंधन से लड मुक्त किया अभिशप्त धरा को
और जहाँ जब कभी मुक्ति की हवा बही है
मैं मानव हूँ जगा रहा संतप्त धरा को

आगत का विश्वास अनागत का मैं स्पन्दन
दग ॥ अमिय निवास भृकुटी पर प्रखर जहर है

चाहे बेधो आर पार तुम मेरे तन को
बम के स्वामी ! मन छहरा है निखिल भुवन म
चाहे कर दो कैद तिमिर क कारागृह म
नित्य अनश्वर मरी ही झकार पवन म

मैं मानव हूँ बीज मुक्ति के हरित वृक्ष का
पडता धोखा हर क्षण जागृत क्रांति अमर है ।

## विद्रोह का झडा उठाओ

भीख म मिलते नही अधिकार हैं
हाथ मे विद्रोह का झडा उठाओ
ज्योति के घर पातकी अधियार का डरा
स्वग के आलोक-पथ म साँप का पहरा
फूल का पावन कलेजा धूल म लथपथ
न्याय के मुख पर पडा है रिश्वती कचरा
नाश के तट पर खडा ससार है
हो सके निर्माण की वशी सुनाओ
खेत है प्यासे कृषक के गात रोए हैं
कैद है बादल चमन मे लक्ष्य खोए हैं।
सिसकियो म डूबकर मजदूर की रानी
पीसती चक्की कि भूखे का ह सोए हैं।
हाट मे नीलाम होता प्यार है
मनुजता के भाल की कालिख मिटाओ
राह हर तनकर खडी बेरोजगारी ह
पर सिफारिश पद भवन म आपाधापी है।
डिगरियो की सिद्धियो स मुक्त दवो की
भूख ने ही आरती आकर उतारी है।
योग्यता की जीभ पर अगार है
नीचता की केन्द्र म होली जलाओ
एक दिन होगी सुबह विश्वास जीवित है
आदमी की जीत का बल भी असीमित है
झूठ की, पाखड की चट्टान के नीचे
सत्य गगा की अमर धारा सुनिश्चित है।
सूय के आगे तिमिर की हार है
आँधियो को दासिया अपनी बनाओ।

## उजला और प्रभात करो

होने को हो गई सुबह पर उजला और प्रभात करो।
प्रणयदान की नही लेखनी रक्तदान की बात करो

मोहालसतज जगी भारती छूटा अभी खुमार कहा
पतझर मे स्पदन जो भर द उस बयार का प्यार कहा
त्याग वीरता के बलिदानी नारा का वह दौर कहा
राधा बिलख रही जगल म मनहर माखन चोर कहा

प्यार यहाँ क्या कुचला जाता फौलादी तलवारो से
विधवा लगती रात सुहानी पूछो चाद सितारो से
मतलब की मदिरा से पागल मुक्त हमारी सासें हैं
एक और मस्ती का आलम एक ओर जड लाशें है

निर्माणा के महाशोर मे घुटती निधन की आहे
तुम न सुनोगे मीत कहा फिर देगा कौन उसे बाह
आजादी के महाकाश म बिखरे सपना के तारे
तन के बधन कटे कहा यदि रुद्ध प्राण के चौबारे

आज तितलिया के अधरो पर शाश्वत क्या मुस्कान नही
घायल मत बीमार सुमन का झेल रही क्यो भार नही
आज हजारा हाथ काम बिन टूटे से निर्जीव हैं
बिना परिश्रम मौज उडात वे पामर और क्लीव हैं।

सुख का सपना सचमुच सपना आज समझता हैं निधन
माली ही क्यो लूट रहा है नई कली का क्वारापन
आदर्शों के भवर भवन की नीव घणित आचारा पर
शबनम के मासूम पने का भाग्य धरा अँगारा पर

भारत का भवितव्य डोलता निठुर कटीली राहो म
शहनाई क्यो रो उठती है उत्सव लगन विवाहो म
राखी वाला हाथ वहा का अविरल यह कम्पित क्यो है
कुकुम वाली मांग प्रिया की रौनक शकित क्या है
चुप रहो मत उष्ण रक्त अब नया लक्ष्य सधान करो।

भारत को खुशहाल करो या अपना जीवन दान करो
होने को हा गई सुबह पर उजला और प्रभात करो
प्रणयदान की नही लेखनी रक्त दान की बात करो

## बूंदी का पतझर

यह इतराती बहती बयार,
वृक्षो स पत्ता का झरझर !

पीपल के पीले पत्तो से
पट गयी राह हर गलियो की,
उपवन क सिहरे भीत विहग,
गुमसुम आहें हैं कलियों की।
धोकडा, नीम, पीपल, वट स
भागी हरीतिमा फइया पर !
अबुवा, रेणी औ नीबू के
तन मन पर गमका ममर स्वर !

नगे अरावली पवत पे,
ठिठुरा ठिठुरा-सा मौन क्षितिज !
उद्दड समीरण स डर डर,
गृहणियाँ सभाले पट निज निज !

यह बूदी मे उतर पतझर
अणु अणु कपित है सिहर सिहर !

# जेठ की दुपहर

जेठ की जलती प्रखर दुपहर विमल
सोचता हू आज कितनी दिव्य है।
खेजडे की छाह मे लेटा हुआ
मैं बबूले की किं अचका थामकर
धर रहा हूँ तप्त रजकण माथ पर
शुभ्र स्पदन का मुकुट कुडल प्रवर।
तू विरागिन की जलक अलका अमल
लुट रही मधुज्वाल जैसी भव्य है।

माग पर चलते पथिक समुदाय के
श्याम तन पर स्वेद परियां गौर ये
हँस रही हैं कमल कुदन जाल-सी
आम्र श्रम की श्वेत झिलमिल बौर ये
लुक कहा बठे नयन सुनसान के
जो अदेखे भोर जस नव्य हैं।

पीत पत्रो मे गलत म्हावर रचा
नत्य म रत है निखिल कभावनी
घासले के द्वार पर स झाकती
इक बया किसके लिए है बावली।
कोटि किरनो की धनी नभ मूरती
युग युगो स आदमी स सध्य है।

कूप सागर ने हृदय पय अध्य मे
द दिया है प्राणधन पवि सूर्य को
नभ दिगम्बर राधिका के कत-सा
क्या बजाता है पवन के तूय को।

घास पशुदल को चराता घोष जो
नवल भारत का वही भवितव्य है।

दूरद्रष्टा चीन इव यौवन मयी
घोंकड़े पर बैठ प्रिय पर चूमती।
भग्न मंदिर की कि भीनी छाह मे
चुप कपाटें मार मैना ऊँघती।
आंधियो की वीन यह मायाविनी
और नीरद घोष सी धुन श्रव्य है।

धूप के तन पर खिला तारुण्य है
नित्य आभा से विभूषित भाल है
यह आषाढ़ी प्राण के सपने रची
गाल प्रिय की कल्पना से लाल है।
यह क्षितिज की नील पगड़ी सावनी
फागुनी दिन के बिना दृष्टव्य है।

दिवस के मन का अमर सौंदर्य स्थल
तप्त या अभिशप्त यह कैसे हुआ ?
सीखचों म काल के क्यो कैद है
धूप का मधुरिल, विकल विरही सुआ ?
प्रश्न उत्तर से उसे मतलब नही
पथ ही जिसका स्वय गतव्य है।

# लू के प्रति

ओ अकुलीन, कुचालिन, विरहिन सौम्य सुंदरी  
किसे ढूंढती तप्त हुतासन पर फलाये ?

लूटी है क्या किसी कान्ह ने मन की गगरी  
किसी राम की या गह त्यागी सीता हो तुम ?  
ओ उशीर अभिशापित तापित क्लांत किशोरी  
नियम बधिक के दंड बाण से या भीता तुम ?  
तरुण आम्र के स्कंध माथ धर क्रंदन करती  
वृद्ध विटप के चरण थाम कर सिसकी भरती  
तप्त ताप झोली ले मादक ऐंद्रजालिके !  
यायावर पवमान सहचरी या गीता तुम ?

प्रतिशोधो की कौन वह्नि जन शत्रु ऐसी  
जला स्वयं निज तन, परजन, परिजन जलवाय ?

## रात

सलज उतरती निशा शशिधर
कलश इन्दु का स्वर्णालोकित।
तारक खचित शुभ्र साडी से
परिवेष्ठित है गात जामुनी।
नवल वधू सी सकुच नेत्र से
देख रही शुचि व्यस्त मेदिनी।

द्वार किसी गहृणी के रुककर
देख प्रतीक्षाकुल लोचन सर
बजा श्वास के मर्मर नूपुर
शिथिल हुई उर हृप गोपिनी।
बिछा दिए नीलम तालो ने
विमल माग पर उत्पल लोहित।

नीड निकेतन मे खगकुल शिशु
श्वेत ज्वार के स्वप्न विमुग्धित
युवति नीम के नरम गाल पर
अमित निबोली सीकर दीपित
दिशा निकुजो म समीर स्वप्न
चिर समाधि म नील शैत-वन
कुल क व्योम दगा के खजन
यायातो को वहा अपरिचित।
सुरभि वश रजनी गधा स
बिखरी ज्यो उर बात सुग्रथित।

अमरण प्यास युगा से प्लावित
कभी सकेगी चूम सुमन को?

छिटकी तड़ित बाल वारिद से
थाम सकेगी नहीं गगन को ?
कोलाहल का वेणु विगुंजन
मूक भित्ति का थी आवर्त्तन
संस्कृति कला सभ्यता नर्तन
पूज सकेंगे मनुज रुदन को ?
मनुज प्रेम का काव्य नहीं क्या
विश्व पत्र में होगा छंदित ?

## प्रात

थकित हृदय के अमल अचल से
याद बालरवि क्रमश विकसा।

लोचन के चुप नील ताल म
प्रमुदित खिले अश्रु के अम्बुज।
विश्व विपिन म लगी थिरकने
अलसायी श्वासो की मलयज
कसकन के प्राची ललाट पर
दिया चुभन ऊषा ने चुम्बन
करने लगी विगत का वदन
सुधि आराधक स्पन्दन सत्वर।
प्यास रश्मि के तीन छुवन स
किसी गात का हिमगिरि तरसा।

चिर अभाव की ज्वलित चिता पर
दग्ध क्षणा के पाटल चटके
ध्वस्त आस के भग्न भवन स
सपना के शव के शव प्रकटे।
मधुर दाह के जग खगो की
ध्वनिया मुखरित रजत निझरी
माग रही करवटे मधुकरी
चन्द्रकाय छवि अलक नगो की
पादप अधर गूज मसर की
सिसक रही क्या वेणु ककशा।

आयु ज्यष्ठ की कडी दुपहरी
यौवन शुक्ल ओर सा रक्तिम

विरह दूत तुलसी का पौधा
मिलन प्रपत्र कुसुम-सा कृत्रिम
नेह रहित जीवन मरुस्थल मत
शुचि प्राणों का ध्येय देय हो
तृषा दिव्य युत प्रेय श्रेय हो
कीच प्रसूत करे शत शतदल
लोह अचल हर स्वर्ण बनेंगे
यदि कि प्रणय का पारस परसा।

# गाँव का गीत

पुरवा की छेड़ से
खेतो की मेड़ से
गीत उठे प्यार के।
जगी जगी आई नई सूरज की किरनें
गया के संग संग बछिया चली चरने।
पच्छिम के मग मे
बादल के जग मे
रात चली हार के।

फसलो की रानियो ने हंसिया सँभाल ली,
युवको की टोलिया ने गेंती कुदाल ली।
पायल छन बोले
चुनरी सिसक डोले,
ढेर लगे ज्वार के।

जीवन खलिहान से काँटे बुहार दो।
जन-जन के आगन की पीडा ललकार दो।
कोकिल की बीन हो
गान फिर नवीन हो
फागुन-त्योहार के।

# वायु से

आ चचल प्राण ओ वायु सरल !
किस आस वाम स मदिर तरल
िरती हा जग म स्पश विरल
मोहक तरा कच जाल सखी !
माहक तरा हिम भाल मखी !
सगीत भगी मदु चाल सखी !
क्यो खिली कली के वाह डाल ?
तुम थिग्ध चूमती जरुण गाल—
वन्ता की साडी का उछास !
जो हीन क्षीण हा घण्य निवल,
जो गिरता फिर फिर सँभल सँभल
जिसका जीवन झक्षा स चल—
तुम उम दान दो परस नवल !
मघप कर वह फिर गल गल
गमन्ड जीवन म हास अमल !

## चतुष्पदियाँ

लावारिस सपनो की राख उडी जाती है
शहर के चौराहे पर चीलें चिल्लाती है
कटुता के खेता मैं आसू की गर्मी म
चाहो की नरम नरम कोपल जल जाती है

रिक्शे की चेन म टागे जक्ड जाती है
भटटी की ज्वाला मे चमडी पक जाती है
मिथ्या की महफिा की आज्ञाएँ ठुकरा कर
सत्य का जहर पीकर आत्मा मर जाती है

घर म औ घर बाहर मतलब का रोदन है
सोना ही बिस्तर औ सोना ही भोजन है
समता के शब्दो को दुहराना व्यथ चूकि
दिल्ली के अधो का नाच रहा शोषण है

भूख के बियाबा म दूर तक अधरा है
डगर डगर बटमारो चोरो का डेरा है
कलिया के मुखडो पर शुद्ध हसी कैस हो ?
बादल की साकल स बद खुद सवरा है

हृदय हृदय पीडा का भाई बहन लगता है
आदमी मिट्टी से लाख गुना सस्ता लगता है
काटा के साप भरे मारग पर चल कर वह
एक बार जीता और हजार बार मरता है

कौन सुबह होगी जब बालें मुस्काएगी
फूला के गहना से धरती लद जाएगी

खेतो की मेढा से चरवाही जाएगी
परदेशी सजना की आखें भर आएगी

कौन सुबह होगी वह ममता जो लाएगी
कुटिया के शापो से बिल्डिग ढह जाएगी
जनतन्त्री थाली मे खुशिया के दीप जला
कौन सुबह मजदूरिन हुलस उमग गाएगी

## चाँदनी झरती है

दूर तक चादनी झरती है।
पीपल के पत्तो का ममर स्वर—
फड फड फड !
नीम की बौरायी कलियो का चटखना
चड चड चह !
कडवी सी सौरभ का दूर तक साम्राज्य !
सरोवर की
नीली और पीली सी, साँपो सी
लहरो का
छप छप छप अविभाज्य !
भूरे ऊँघते पहाडो का
आँख बाँध
चुप्प साध
हल्का सा धीमा सा
खर खर खर
तारो का
आख मीच
बदली का वसन खीच
वधुओ सा विहँसना
ह ह ह !
और इन सब म
मेरी पीडा का आलोडन
सासा का विलोडन
नीद नही ले पाता है—
निराशा का चिर दीप
बुझ नही पाता है।
च च च
हूँ हूँ हू—।
दूर तक चादनी झरती है।





## गीत

यह सोने सी साझ सुनहरी
ये आभा सागर की लहरी

रूपो मे ढल सुषमा गहरी, सहमी छिपी वालिमा छाई !

लौटे खग आभा पख खोल
पत्तो का ममर रहा डोल ।

मदिर से गमके शख ढोल चदा की चूडी शरमाई ।

धीरे धीरे डरती डरती
नत लोचन घन अलक सँवारती ।

सहमी शकित भीत लहर सी सखि ! याद तुम्हारी आई ।

# गीत

साझ हर
यह उजलती पाँख
व्योम उडते खग कुलो का नाद
हिया मग मे झाक

बिलख पडती है अधूरी साध
खिडकियाँ ताक
सिहर उठती मौन सासे लाद
डबडबाती आख

आज कोयो म तुम्हारी याद
स्नेह-पौधे, वेदना की खाद।

## कीलें

मेरे मुख के
पीले पिचके गालों की
गंदली ऊबड़ खाबड़
घाटियों के आगोश में
बबूल के असम तने पर
उभरी गाद सी
प्रभा के काँपते
अँधे अँधेरे में
नीचे आसमान में
बिक्सी
शराबी घायल
तारिकाओं सी
खजड़े के
अशेष क्रोध की भागीदार
आभा हीन कुरूप
नोंकदार
कटक किशोरियों-सी
हृदय रहित आँगन पर
बिखरी
तीखी विषाद भरी
कँवर-कुमारियों-सी
कहीं अति दूर
निष्कपट पथरीली
भूमि में
घरती अगतिशील
बेवकूफ

शिशु-बकरियों सी
कहीं-कहीं
भिडा के छत्ता सी गडडेदार
बेशरम आचारहीन
इठलाती
अनगिनत कीलें
उभरी हुई है
मेरी उजली आत्मा पर
मेरे शरबती मानस पर
मेरी बेमोहताज वाणी पर

## ए ! मन की प्यासी श्वास

ऐ ! मन की प्यासी श्वास !
उबल मत पिघल मत
क्षीर सी धीर बन !
मैं हूँ अल्हड़ एक शाप !!

दुग्ध स्नात रात आज
मक्खनी घटा की
लटें साज रेशमी
फेंकती मन स लाज
तैरती अम्बर की
नील शील झील म
नैहिल नौकायें तारो की
सपनो के बाध पाल !
सर्पीले बर्फीले पवन की
बल खाती लहरिया
सजा रही झीना नाज !
नशीली शरमीली कोपलें
तेजाबी छाया के
दपण मे
रूप देख
नन मूद

सिहरती बार बार
चाँद का देख ताज
ऐ मन की प्यासी श्वास
मैं हूँ अल्हड़ एक शाप !!
मरे मन प्रागण म—

अमा का तम अशेष,
भावो के प्रेत, शेष,
बदल कर रग वेश
घूर रहे निर्निमेष !
दद के बिच्छू अनेक
नेह की नरम
नई नगरी मे
जगाती विषैली आग,
पिघलते रहस्यपूण
बिल्लोरी कई राज ।
पीडा के यायावर
गूजा रहे यो आवाज—
गाँठो मे बाध ले
ढेर म अभाव-प्याज !
भले भविष्य म
अतीती खाद्य यें
आयेंगे निश्चय काज,
जैसे—
उफने औ भौराले
अम्बुधि म
पार का आश्वासन
देता है दढ जहाज ।
शतानी भूख वैसे
आयगी यो न बाज ॥

ऐ ! मन की प्यासी श्वास !
छेड मत याद के
करुण राग !
अनगिनत मोड भरी
पगडडी पथरीली जरूर है
लेकिन सुन बात जरा,
दूर नही स्रोत भरा
बीत रही काठ सी
घडिया यें,

जगती चल, जीती चल ।
प्यास है सुरभि
घायल रुमालें
शाप है मादकता ।।
नजर मोड मनुहारें
शरमा मत ।।

# प्यार का भवन

हमारे प्यार का आलीशान भवन
जिसका उद्घाटन तुम्हारी वर्षगांठ पर हुआ
आज मेरी सालगिरह पर ढह गया है
वासना की रेतीली सीमेंट रहित
नींव पर टिका
रूप की नकली पालिश से दमका
आकर्षण के रियवती इंजीनियरों द्वारा निर्मित
कृत्रिम सौन्दर्य प्रसाधनों के
बगीचा सा सुरभित
रेशमी अवगुंठन खिसका कर
पिचके गालों और कीलों समेत
जब तुम्हें निहारता हूँ
तो लगता है
अँधेरी रात में कमरे की खिड़की खोल
पूनमी चांद को
चलनी की ओट से
देख रहा हूँ

# रात

खिडकी म झाक रही चादनी नवीन
बरगद के ममर की बजती है वीन।
मनुवा बौराये अबुवा के बौर सा
नयना भर आयं अनब्याहं भार-सा।

दूर कही यादो की उठती है गध
सौरभ से घायल है शरमीले छन्द
कजरारी फैली है कसकन चहुँ ओर
खेता की मेडा स वशी का शोर।

सुधियो के पनघट पर प्यासे हैं गीत
रूपो की गगरी से उगते सव मीत।
चरवाहे सोते हैं नयना को मूद।
ढरी हाय ! कोई आख बढता ज्यो सूद।

गन्ना मे भरती है चौकडी बयार
शवनम बन चू पडा रे विरही दुलार
चम्बल की लहरो म तारो की आग
धीमे से निवुआ पर बोला कल काग।

भवराय अतर म मिलने की साध
पिपराई अखिया स ढुलती वे नाद।
देहरी पर जागता सपना का दीप
पगध्वनियाँ सजना की आती समीप।

पगलाए वना म बीती यह रैन।
प्रियतम के आवन का पूरव म सैन।

# एम० आई० रोट की एक शाम

स्वप्न खोयी उर्वशी सी मुग्धा
फिल्म की उस नायिका सी मात
जो दिल भूल बैठी हो
फैशन पत्रिका के छपे उस चित्र सी घुमस्माट
जिसमे तीखी वासना का रग उभरा हो
पर सुहाती शाम उतरी वहा
जहाँ
मदगामी कारो के पिरामिडो मे
कैद
ग्रहण लगे चाद
पीतल पर चढे सोने के झोल की हँसी हँसते ह
यहाँ लोग मन का नही
शरीर का प्रदशन करत है।
सौन्दय का नही
वस्त्रो का दशन करते हैं।
और अखबारी बहस करते हैं
सरकार और पत्नी को गाली देत है
करते हैं पडोसिनो की प्रशसा

## जवाहरलाल की मृत्यु पर

आह ! अब भूचाल आँधी बच गयी पागल पियक्कड़,
बुझ गया आलोक क्षण में छा गया तिमिर अँधेरा ।

है कहाँ वह रोशनी का सिन्धु कर्मों का कन्हैया
मनुजता का मन्त्र जो जग को सुनाए ।
मेदिनी का लाल जनता का जवाहर खो गया है।
आँसुओं का कोष रीता क्या लुटाए ।

मृत्यु की अनिवार्यता के सत्य सम्मुख सब मिथ्या,
सत्य केवल है धरा पर शुभ विचारों का सवेरा ।

शोक का सिन्दूर जैसे पुछ गया है निमिष भर में
लोकनायक राम फिर से चल बसे हैं ।
हो गए जड़ अश्व, सूरज रथ रुका है स्तब्ध होकर ।
प्रगति-पहिये कीच दल में फिर धँसे हैं ।

फूल की खुशबू समय का साँप झट चट कर गया है
मुक्ति विधु को आज फिर से राहुओं ने दौड़ घेरा ।

उस अयाचित दान से बलिदान से पर सत्य है यह
लोकतन्त्री आस्थाएँ कम न होंगी ।
उस महामानव बताए शुभ पथ पर कोटि जनता
आदमियत की नयी सूरत सजेगी ।

मानता हूँ दश दिशा में छा गया है घन अँधेरा
पर जवाहर के विचारों का हम करना उजेरा ।

# विधवा

कौन तुम बन पतझर की मीत
' देवि ! क्यों बैठी हो चुपचाप !
नमित दृग, सित पग रे मुख पीत,
पडा किस आसू का अभिशाप !
म्लान है कृश तन, यौवन भीत,
सपन मे धुआ, दद औ भाप !
निठुर आहो का आहृन गीत,
मेघ सी ढुलती हो तुम आप !

विरस सासो का पूत समीर,
शुभे लाता है कितना ध्यान !
विहग भावो का अधिक अधीर,
पख बिन गिर पडता नादान !
झरे पत्रा सा रुग्ण शरीर
नयन म थके रूप के बान !
हृदय म जग जम जाती पीर
अहे, जगती क सडे विधान !

हाय ! भोले कवि, कोकिल बाल,
बढा क्या मन्वन्तर का भार,
गुनागे मेरी व्यथा विशाल,
सरल मन पर ला ला कर ज्वार !
हड्डियो का मेरा ककाल,
कैद प्राणो म प्रेम पुकार,
प्रश्न मैं क्रूर जगत की चाल,
छिन्न मेरे अन्तर क तार !'

अहो, मा ! दो मुझको शुभ शक्ति,
हरूँ मैं तेरा हाहाकार
मात ! तेरे चरणो की भक्ति,
करे सब पीडा का उपचार !
जगत को रूढि धम स मुक्ति
और माँ ! तुझको पुलकाचार
द सकू द कर सब अनुरक्ति
अमर हो तेरे सपन अपार !

अमत-नेयनी चली प्राण म ज्वाला लेकर
काव्य तुम्हारा शुद्ध युद्ध प्लावन अनुप्रेरक !
वश भास्कर ओ सतसई म मुखग स्वर भर
द दिया वीरता का ही ज्यो चिरकठ पर्यायक !
गौरव गरिमा करने लगी तुम्हारा अचन !

ओ राजस्थानी भाषा के साधक-चातक,
कौन स्वाति स बूद ग्रहण करके ओ गायक !
बून्दी धो कर गए धाम, गत ईर्षा सायक !
हाडौती रज ही क्या तरी भाव निधायक !
अंध धरा पर ज्योति उतारी भर आलिगन !

जब तक जीवित प्रणय धार, तब तब तुम जीवित,
जब तक पूजित विजय भाव तब तब तुम पूजित,
जब तक चर्चित काव्य सुनो तब तक तुम अर्चित,
जब तक वन्दित देश प्रम तब तब तुम वन्दित !
दव दान दो मुझको साहस शील चिरतन !
ओ वाणी के अमर पुत्र लो मेरा वन्दन !

□□



नाम स्व०श्री शम्भूदत्त शर्मा, आत्मज प० रामकृष्ण शर्मा

जन्म 4 जुलाई 1939 बूंदी

शिक्षा एम० ए० (अर्थशास्त्र) साहित्यरत्न, बी० एड० ।

रचना धर्मिता मूलत कवि हृदय रह कर अपनी अनुभूतियो को गीत-कविता म ढाला। अनुभूतियो की *अभिव्यजना, पीडा और कवि की कसक* चिरन्तन वेदना की अनुभूति कराने म समर्थ है।

जनता की आवाज(कोटा),ललकार(चित्तोड), आजाद (अजमेर),गजराज प्रकाश(अलीगढ), आदि साप्ताहिको म मुख्य पृष्ठो पर स्थान पाया।

कहानियो और कविताओ का सृजन तथा हाडोती के लोकगीतो का सकलन भूले बिसर गीतो को इस काव्य सकलन के रूप मे सहेजा।

शिक्षण काय व्याख्याता अर्थशास्त्र के पद पर जयपुर, कोटा एव बूंदी जिले के उच्च माध्यमिक विद्यालयो म अध्यापन काय किया।

देहावसान 18 जून 1975 (*छत्तीस वर्ष की अल्पायु*) में) ब्लड कैंसर के असाध्य रोग स।